भारतीय इतिहास में मौलिक,
अद्भुत एवं क्रान्तिकारी खोज

# पुराणों में ऐतिहासिक परिवर्तयुग

[प्राग्महाभारतकालीन गणना का मूलाधार]

New Discovery of Historical Parivart Age


लेखक

डॉ० कुंवरलाल जैन व्यासशिष्य





इतिहासविद्याप्रकाशन, दिल्ली

# विषयानुक्रमणी

अध्याय — पृष्ठ

**प्रथम**—

ऐतिहासिक परिवर्तयुग — १—४२

युगसम्बन्धोभ्रान्तिनिराकरण १, युगगणनासम्बन्धी-वर्तमानपुराणपाठ ४, 'कल्प' शब्द का व्याख्यान ५, ऐतिहासिक परिवर्तयुग=दिव्यसवत्सर=(३६० वर्ष) १०, परिवर्तयुगसम्बन्धीभ्रान्तपाठ या भ्रान्तनाम १२, एकसप्ततिपरिवर्तयुगपूर्व स्वायम्भुवमनु की तिथि १७, चौदहमनुओं का क्रम और कालान्तर १९, चतुर्युग और परिवतयुगगणना का सामजस्य २४, प्राचीन घटनाक्रम-परिवर्तनयुग में २६, युगाख्यापद को व्याख्या २८, असुरराज्यकाल=दशयुगपर्यन्त २८,

**द्वितीय**—

युगमानविवेक — ४३—७६

पंचसंवत्सरात्मकयुग ४३, षष्टिसंवत्सर ४४, मानुषयुग=शतसंवत्सरात्मक ४४, 'दिव्य' शब्द का अर्थ "सौर" ४९, २८ परिवर्त युग, तृतीययुग गणनासम्बन्धी श्लोकों का पाठ परिवर्तन, ५२, तृतीययुग=३६० वर्ष, ५६, चतुर्युग-गणना ५९, चतुर्युग और २८ परिवर्तों का सामंजस्य ६५, आदियुग या आदिकाल ६७, देवयुग ७०, भारतोत्तर-तिथियां ७२, महाभारतयुद्ध की तिथि ७४,

**तृतीय**—

दीर्घजीवी युगप्रवर्तक महापुरुष — ७७—१०१

दश विश्वस्रज या दश ब्रह्मा ७८, कमलोद्भवब्रह्मा ८१, दीर्घजीवीपुरुष ८६, दीर्घराज्यकाल १००,

**चतुर्थ**—

परिवर्तयुग और व्यासपरम्परा — १०२—११४

परिशिष्ट—प्राग्भारतीयतिथितालिका— — ११५—१२०

# प्राक्कथन

यह बात मैंने पुस्तक के प्रारम्भ में ही कही है कि अभी तक विद्वानों को 'परिवर्तयुग' का कालमान या रहस्य अज्ञात था। सर्वप्रथम मैंने ही इसका रहस्य खोला है कि 'परिवर्तयुग' का कालमान ३६० मानुषवर्ष था, यह विविध प्रमाणो से सिद्ध किया गया है स्वायम्भुव मनु से महाभारतकाल (व्यास) पर्यन्त ७१ 'परिवर्तयुग' व्यतीत हुये थे, यह अक निम्न श्लोक में सुरक्षित है--

म वं स्वायम्भुव पूर्वपुरुषो मनुरुच्यते।
तस्यैकसप्ततियुग मन्वन्तरमिहोच्यते॥ ब्रह्माण्ड० १।२।९

'युग' के इस उल्लेख को भ्रान्ति से 'चतुर्युग समझा गया और समस्त ऐतिहासिक गणना एक काल्पनिक वस्तु बनकर रह गई। पोंगापन्थी अभी भी भ्रान्ति में रहेंगे और कहेंगे कि ७१ चतुर्युगों का एक मन्वन्तर होता है और पृथिवी के अग्निपिण्ड के साथ २ अरब वर्ष पूर्व स्वायम्भुव मनु उत्पन्न हुये। अरबो, करोड़ों वर्षों को पोंगापन्थी चुटकियो में बीता हुआ समझते हैं। स्वायम्भुव मनु को बीते हुए केवल ३२००० वर्ष व्यतीत हुए हैं और वैवस्वतमनु २८ परिवर्तयुगपूर्व (भारतयुद्ध से) हुये। दत्तात्रेय, मान्धाता, परशुराम और दाशरथिराम का समय पुराणों में परिवर्तयुग में निर्दिष्ट है। 'परिवर्त युग' का एक पर्याय 'दिव्यसंवत्सर' भी था, इस नाम से भी महती भ्रान्ति हुई। यह सब इस पुस्तक में स्पष्ट किया गया है। आशा है कि इतिहासकार सच्चाई को स्वीकार करेंगे।

२९-१०-१९८९ ई०
(दीपावली) २०४६ वि०

लेखक
डॉ० कुंवरलाल जैन व्यासशिष्य

प्रथम अध्याय

# ऐतिहासिक परिवर्तयुग

## युग-सम्बन्धी भ्रान्ति निराकरण

सन्तः परीक्ष्यान्यतरद् भजन्ते ।
मूढ़ः परप्रत्ययनेयबुद्धिः ॥ (कालिदास)

"सन्त (या सत्यशोधक) परीक्षण के अनन्तर ही तथ्य स्वीकार करते हैं, परन्तु मूढ़ (मूर्ख) केवल दूसरो की बात पर ही विश्वास कर लेते हैं।"

पुराणों मे यद्यपि अनेक तथ्यात्मक ऐतिहासिक घटनाओ का प्रामाणिक वर्णन है, तथापि अनेक भ्रष्टपाठों के कारण तथा उनमे निरन्तर पाठ-परिवर्तन होते रहने के कारण, उनके वचन प्राय. अश्रद्धेय (विश्वसनीय) नही समझे जाते। पुराणो मे सर्वाधिक परिवर्तन विक्रमी सवत् प्रारम्भ से एक दो शती पूर्व, युगगणना या कालगणना सम्बन्धी पाठों में कर दिया गया, जिससे पुराणोल्लिखित सत्य इतिहास भी इतिहास न रहकर कल्पनालोक की वस्तु रह गया। पाश्चात्य षड्यन्त्रकारी लेखको ने पुराणो के प्रति अश्रद्धा को और बढाया और गौतम बुद्ध और बिम्बसार से पूर्व के किसी भी ऐतिहासिक पुरुष, जिसका इतिहासपुराणो मे उल्लेख था, उसे ऐतिहासिक नही माना। मैगस्थनीज के आधार पर उन्होंने चन्द्रगुप्त मौर्य की एक काल्पनिक तिथि घड ली और इसी काल्पनिक तिथि के आधार पर गौतम बुद्ध से गुप्तकाल तक की तिथिया निश्चित कीं।

ऐसे अज्ञानावृत वातावरण मे एक प्रकाशस्तम्भ का उदय हुआ—पं० भगवद्दत्त के रूप मे – जिन्होने पाश्चात्य कुचेष्टाओ पर प्रहार करते हुए इतिहासपुराणो के आधार पर स्वायम्भुव मनु से गुप्तकाल तक के इतिहास का पुनरुद्धार किया। पण्डितजी का प्रयत्न, बहुत प्रारम्भिक, परन्तु साहसिक था। इतिहासपुराणों के आधार पर, उन्होने भारतयुद्ध एवं उससे पूर्व की तिथिया निश्चित करने का विद्वत्तापूर्ण प्रयत्न किया और भारतीय इतिहास का आरम्भ विक्रमी से १४००० वि० पू० माना अर्थात् सिद्ध किया। युगसमस्या का स्पर्श करने से पूर्व हम पण्डितजी के कुछ मूल वचन, उनकी पुस्तको से उद्धृत करते हैं। क्योंकि मुझे सत्य इतिहास मे अनुसन्धान करने एवं लिखने की प्रेरणा पं० भगवद्दत्त के ग्रन्थों

से ही मिली और वे ही पुराणो से सच्चा इतिहास निकालने वाले, वर्तमान युग मे प्रथम अनुसंधाता थे, जो मेरी प्रेरणा के स्रोत थे, अतः सर्वाधिक मत उन्हीं के उद्धृत किये जायेंगे। पण्डितजी ने पुराणोल्लिखित युगगणना एव तिथि सम्बन्धी कुछ समस्याओ को आंशिक रूप से सुलझा लिया था और कुछ समस्याओ को नहीं सुलझा पाये। अब उनके कुछ मूल कथन द्रष्टव्य हैं—

१ "ब्रह्माजी का काल बहुत पुराना है। जर्मनभाषा के आधार पर भारतीय इतिहास की जो रूपरेखा उपस्थित की गई है, वह अविश्वसनीय सिद्ध हो चुकी है। महाभारत ग्रन्थ का काल (विक्रम से ३००० वर्ष पूर्व) निर्धारित हो चुका है। तदनुसार जलप्लावन के लिये हमने कलि से पूर्व लगभग ११००० वर्ष का काल माना है। ४८०० वर्ष कृतयुग, ३६०० वर्ष त्रेतायुग, २४०० वर्ष द्वापरयुग। पूरा योग बना १०८०० वर्ष। इसके साथ कलि और प्रवृद्ध कलि के ५००० से कुछ अधिक वर्ष जोडने पर लगभग १६००० वर्ष बनते हैं। यह न्यूनातिन्यून काल है। पूर्ण सम्भव है, यह काल इससे अधिक हो। आने वाले विद्वान् इस विषय पर अधिक प्रकाश डाल सकेंगे।"

निश्चय ही पण्डितजी ने एक सत्य, आंशिक सत्य का आधुनिक उद्घाटन किया है। परन्तु ब्रह्मा एक नही, अनेक हुए हैं, यथा कश्यप, वरुण आदि भी ब्रह्मा या प्रजापति कहे जाते थे। आगे हम सिद्ध करेंगे कि विक्रम से १४००० वर्ष पूर्व कश्यप प्रजापति (ब्रह्मा) हुए थे, न कि स्वयम्भू ब्रह्मा और उनका पुत्र स्वायम्भुव मनु। यास्क के निरुक्त (३।४) मे जिस विसर्गादि[2] (आदिकाल = आदियुग) का उल्लेख आद्य त्रेता स्वायम्भुव अन्तर मे था उस सम्बन्ध मे निम्नलिखित श्लोक देखने योग्य हैं—

(क) तस्मादादौ तु कल्पस्य त्रेतायुगमुखे तदा। वायु० ९।४६

(ख) त्रेतायुगमुखे पूर्वमासन् स्वायम्भुवेऽन्तरे। वायु० ३१।३

(ग) स्वायम्भुवेऽन्तरे पूर्वमाद्ये त्रेतायुगे तदा। वायु० ६३।५

× × ×

"वायु का युगविभाग महाभारत से कुछ भिन्न प्रकार का है। वायु का वैवस्वत मनु का आरम्भ त्रेता से होता है। वायु का वर्तमानरूप भारतयुद्ध के पश्चात् महाराज अधिसीमकृष्ण के काल का है। परन्तु वायु की बहुत सी सामग्री अतिपुरातनकाल की है। उसका कालविभाग अन्य प्रकार का था, अत. निम्न-

१. भारतवर्ष का बृहद् इतिहास, भाग १, पृ० २५४

२. "मिथुनानां विसर्गादौ मनुः स्वायम्भुवोऽब्रवीत्।"

लिखित श्लोक भी दृष्टि में रखने होंगे। भावी विद्वानों को इस समस्या की पूर्ति करनी चाहिए।"

इस सम्बन्ध में, यहा[1] संक्षेप मे निम्न बातें ध्यातव्य हैं—(१) वायु के वर्तमानपाठों में भी अनेक भ्रष्टपाठ हैं, इसका प्रमाण है कि इसी पुराण का पाठान्तर है ब्रह्माण्डपुराण, जिसमे अवान्तर विभागो के लिये त्रेता के स्थान पर 'द्वापर' शब्द का प्रयोग किया गया है। दोनो ही भ्रान्तिजनक हैं।

प्रथमे द्वापरे व्यस्ताः स्वयं वेदाः स्वयम्भुवा।
द्वितीये द्वापरे चैव वेदव्यासः प्रजापतिः ॥[2]

वायु के ही अन्यत्र पाठ मे 'त्रेता' या द्वापर के स्थान पर युग, पर्याय और परिवर्त शब्दो का प्रयोग है—

परिवर्ते पुनः षष्ठे मृत्युर्व्यासो यदा विभुः।
यदा व्यासः सुरक्षस्तु पर्यायश्च चतुर्दश ॥[3]

अतः सत्य या यथार्थ पाठ पर्याय या परिवर्त या युग था, इसका व्याख्यान (स्पष्टीकरण) विस्तार से आगे होगा।

उपर्युक्त युगसमस्या की कुंजी 'व्यासपरम्परा' मे ही निहित है। कल्प, मन्वन्तर और दिव्यवर्ष या दिव्ययुग पुराणो या वैदिकग्रन्थों मे यत्र तत्र प्रयुक्त हुए, जिससे भी महती भ्रान्तिया उत्पन्न हुई।

वर्तमान पुराणपाठ से प० भगवद्दत्त को यह भ्रान्ति हुई कि विभिन्न अवान्तर त्रेता एक ही त्रेतायुग के विभाग हैं। परन्तु पुराणो, विशेषतः वायुपुराण और ब्रह्माण्डपुराण के सूक्ष्म अनुशीलन से सुस्पष्ट प्रतिभान होता है कि उपर्युक्त तथाकथित त्रेता न तो अवान्तर त्रेता थे और न ही महात्रेता के विभाग थे। मूल में वे स्वतन्त्र एवं पृथक् ऐतिहासिक युग थे, जिन्हे उत्तरकालीन पुराणप्रक्षेपकारों या प्रतिलिपिकारो ने कही 'त्रेता' कही 'द्वापर' और कही 'कलियुग' कह दिया है। स्पष्ट ही यह महती भ्रान्ति है जो प्राचीन यथार्थ 'युग' या परिवर्त का यथार्थ बोध न होने से, उसकी विस्मृति से उत्पन्न हुई। यह वर्तमान भ्रान्तपाठो के कारण ही उत्पन्न हुई। अतः हम पूर्वपक्ष के रूप मे प्रथम वर्तमान पुराणपाठो के आधार पर प्रचलित युगगणना का सिंहावलोकन करेंगे।

---

१. युगों पर विस्तृत अनुसन्धान ही आगे के अध्यायों मे होगा।
२. ब्रह्माण्ड० (१।२।३५)
३. परिवर्ते चतुर्विंशे ऋक्षो व्यासो भविष्यति।
तत्राहं भविता ब्रह्मन् कलौ तस्मिन्युगान्तिके ॥ वायु २३

## युगगणनासम्बन्धी वर्तमान पुराणपाठ

वर्तमान पुराणपाठो मे ऐतिहासिक युगगणना में किस प्रकार महती भ्रान्तियां उत्पन्न हुई, इन कारणो को खोजने से पूर्व इस द्विविध युगगणना का निदर्शन यहां प्रस्तुत करते हैं—

तेषां द्वादशसाहस्री युगसंख्या प्रकीर्तिता ।
कृतं त्रेता द्वापरं च कलिश्चैव चतुष्टयम् ।
अत्र संवत्सराः सृष्टा मानुषेण प्रमाणतः ।
कृतस्य तावद् वक्ष्यामि···च निबोधत ।
सहस्राणां शताब्दाहुश्चतुर्दश हि संख्यया ।
चत्वारिशंत्सहस्राणि तथा हि कृतं युगम् ।
तथा शतसहस्राणि वर्षाणि दशसंख्यया ।
अशीतिश्च सहस्राणि कालस्त्रेतायुगस्य सः ।।
सप्तेव नियुतान्याहुर्वर्षाणां मानुषेण तु ।
विंशतिश्च सहस्राणि कालः स द्वापरस्य च ।
तथा शतसहस्राणि वर्षाणां त्रीणि संख्यया ।
षष्टिश्चैव सहस्राणि कालः कलियुगस्य च ।
एवं चतुर्युगे कालः कृतैः संध्यांशके स्मृतः ।
नियुतान्येव षड्विंशान्निरसानि युगानि वै ।
चत्वारिंशत्तथा त्रीणि नियुतानीह संख्यया ।
विंशतिश्च सहस्राणि ससन्ध्यश्च चतुर्युगः ।

(ब्रह्माण्ड० १।२।२९।२९-३६)

"चारो युग (कृत, त्रेता, द्वापर और कलियुग) कुल १२००० वर्ष के होते हैं। यह गणना स्पष्ट ही मानुष वर्षमान के आधार पर है। कृतयुग के वर्ष (बिना संध्या के) १४ लाख ४० सहस्र होते हैं। त्रेतायुग १० लाख ८० सहस्र वर्ष का होता है। द्वापर युग सात लाख २० सहस्र वर्ष का होता है और कलियुग ३ लाख ६० हजार वर्ष का होता है। यह बिना संध्याश के कालगणना है। संध्याशो को मिलाकर चारो युग (चतुर्युग) ४३ लाख २० हजार वर्ष के होते है।

इस प्रकार के ७१ चतुर्युग मिलकर एक मन्वन्तर होता है, मन्वन्तर की अवधि ३० करोड ६७ लाख और बीस सहस्र वर्ष मानी गई। और १४ मन्वन्तरों का एक कल्प=(ब्रह्मा=सृष्टि का एक दिन)=४ अरब ३२ करोड़ वर्षों का माना गया। यह अर्धकल्प है। कल्प के दिनरात्रि मिलकर ८ अरब ६४ करोड़ वर्षों के हैं।

यह है संक्षेप में कल्प, मन्वन्तर और चतुर्युग का वर्णमान, जो वर्तमान पुराणपाठों से उद्घाटित होता है। निश्चय ही यह कालगणना ऐतिहासिक नहीं है और न ही इसका इतिहास मे कोई उपयोग है। पुराणों में भी इसका ऐतिहासिक उपयोग कहीं नहीं है। केवल सिद्धान्तरूप में अथवा यों कहिये भ्रान्तिरूप में ही पुराणों में इसका वर्णन है। हमने भ्रान्ति के निराकरणार्थ ही इसको यहां उद्धृत किया है।

## 'कल्प' शब्द का व्याख्यान—भ्रान्तिनिराकरण

मूलपुराणों में—महाभारतकाल एवं उससे पूर्व—द्विविध ऐतिहासिक युगगणना प्रचलित थी। पूर्वकाल मे 'पर्याय' या 'परिवर्तयुग' गणनापद्धति प्रचलित थी, उत्तरकाल मे—महाभारतयुद्ध से लगभग १००० वर्ष पूर्व (४००० वि० पू०) चतुर्युगीय गणना पद्धति का प्राबल्य हो गया। 'पर्याय' या परिवर्त (युग) का मान ३६० मानुषवर्ष था और चतुर्युग का मान था—'द्वादशसहस्रवर्ष'[1] (१२०००)। मनुस्मृति मे इसीको एक 'देवयुग'[2] कहा गया है। यह 'देवयुग' पद महती भ्रान्ति का कारण बन गया, इसका विशेष व्याख्यान एवं स्पष्टीकरण आगे विस्तार से करेंगे। परन्तु मूल मे 'कल्प' शब्द कालवाची नहीं था। यह मूल मे सृष्टि (ब्रह्माण्डरचना या पृथ्वीरचना) आदि का पर्याय था—

कल्पस्यादौ सुबहुला यस्मात्संस्थाश्चतुर्दश।
कल्पयामास वै ब्रह्मा तस्मात्कल्पो निरुच्यते॥[3]

प्राचीन सस्कृत वाङ्मय मे 'कल्प' शब्द अनेक अर्थों मे प्रयुक्त हुआ है। यथा वेद का एक वेदाग है—'कल्प' (सूत्र)। अर्थवाद और ऐतिह्यविधि को भी कल्प कहा जाता था—

पुराकल्प इत्यर्थवादः (न्यायसूत्र २।१।६४)
ऐतिह्यसमाचरितो विधिः पुराकल्प. (वात्स्यायनन्यायभाष्य)

पुराकल्प एक ऐतिहासिक शास्त्र भी था—

श्रूयते हि पुराकल्पे नृणां व्रीहिमयः पशुः[4]।
पुराकलेप कुमारीणां मौञ्जीबन्धनमिष्यते। (यमस्मृति)

---

१. तेषा द्वादशसाहस्री युगसंख्या प्रकीर्तिता।
कृत त्रेता द्वापर च कलिश्चैव चतुष्टयम्॥
(ब्रह्माण्ड० १।२९-३०)

२. एतद् द्वादशसाहस्र देवाना युगमुच्यते। (मनु १।९)

३. ब्रह्माण्ड० (१।२।६।७४)

४. अनुशासनपर्व

वायुपुराण के अनुषंगपाद मे ब्रह्मकल्प, ध्रुवकल्प, तपकल्प, गन्धर्वकल्प, पङ्कजकल्प, मनुकल्प, रक्तकल्प संज्ञक ३१ प्रकार के कल्प (रचना या सृष्टियों) का उल्लेख है। अतः पुराणो मे ही कल्प शब्द केवल 'कालमान' के रूप मे ही प्रयुक्त नहीं हुआ, अन्य बहुत से अर्थों मे प्रयुक्त है, तथापि पुराणो में इसका 'कालवाची' अर्थ भी माना जा सकता है।

हम पूर्वपृष्ठ पर सकेत कर चुके हैं कि पुराणों मे द्विविध ऐतिहासिक युगगणनापद्धतियां प्रचलित थी। उनमें दोनों के संमिश्रण से ही वर्तमान 'अनैतिहासिक युगपद्धति' का आविष्कार हो गया, जिसका इतिहास मे कोई उपयोग नहीं। व्यासपरम्परा के आधार पर एवं अन्य सकेतो के आधार पर हमने परिवर्त या (तथाकथित अवान्तर त्रेताओं) का कालमान ज्ञात कर लिया, जिसको परम श्रद्धेय पं० भगवद्दत्त ज्ञात नहीं कर सके।

ब्रह्माण्डपुराण (१।२।६।७४) के पूर्वोक्त श्लोक मे कहा गया है कि स्वयम्भू ने १४ प्रकार की संस्थाओ (देव, गन्धर्व, मानुष, पिशाचादि) की सृष्टि की (कल्पयामास) अत इस सृष्टि को 'कल्प' कहा गया। वर्तमानकल्प को 'वाराह'कल्प[1] कहा जाता है। इससे पूर्व पृथिवी पर सहस्रो कल्प व्यतीत हो चुके थे—

एतेन क्रमयोगेन कल्पा मन्वन्तराणि च।
सप्रजानि व्यतीतानि शतशोऽथ सहस्रशः।
मन्वन्तरान्ते सहारः संहारान्ते च संभवः।[2]

वाराहकल्प का प्रारम्भ अब से लगभग ३२ सहस्रवर्षपूर्व हुआ था, जब वाराहसज्ञक मेघ ने पृथिवी का समुद्र से पुनरुद्धार किया—(१) स (प्रजापति) वाराह[3] रूप कृत्वोपन्यमज्जत्। स पृथिवीमध आर्च्छत्। तस्या उपहत्योपन्यमज्जत्। तत् पुष्करपर्णेऽप्रथयत्। तत् पृथिव्या. पृथिवीत्वम्[4]। "वह प्रजापति निश्चय ही वाराह का रूप धारण करके समुद्र मे चला गया। वह उसके नीचे गया और बाहर निकला। उसे पुष्करपर्ण पर फैलाया। यही पृथिवी का पृथिवीत्व है।"

---

१ यश्चायं वर्तते कल्पो वाराह साम्प्रत शुभ।
(ब्र० १।२।६।६)

२. ब्रह्माण्डपु० (१।२।६।२)

३. वाराह रूपमास्थाय मयेय जगती पुरा।
मज्जमाना जले विप्र वीर्येणासीत् समुद्धृता।
(वनपर्व १९२।११)

४. तै० ब्रा० (१।१।३।६,७)

निरुक्त (५।४) में यास्क ने व्याख्यान किया है कि 'वराहो मेघो भवति'।

वायुपुराण मे स्पष्ट लिखा है कि ब्रह्मा ने वायु (मेघ=वराह) का रूप धारण करके सलिल (समुद्र) मे विचरण किया और जल से सछादित भूमि को जल से बाहर निकाला[1]

यह वर्तमान 'वाराहकल्प' सहस्रों कल्प से एक है जो पृथिवी पर व्यतीत हुए तथा यह 'वाराह कल्प' पूर्वकल्प का अवान्तरकल्प (विभाग) ही है—

यश्चायं वर्तते कल्पो वाराहः साम्प्रतः शुभः।
अस्मात्कल्पात्तु यः पूर्वः कल्पोऽतीतः सनातनः।
तस्य चास्य च कल्पस्य मध्यावस्थां निबोधत ॥
प्रत्यागते पूर्वकल्पे प्रतिसंधि विनाऽनघाः।
अन्यः प्रवर्तते कल्पो जनलोकादयं पुनः ॥[2]

अतः पुराणप्रामाण्य से ज्ञात होता है कि यह कल्प (जीवसृष्टि) बिना प्रतिसन्धि के ही पूर्व सनातन (चिरकालीन) कल्प का एक अवान्तर विभाग है। इस अवान्तर वाराह कल्प को प्रारम्भ हुए अभी लगभग १२ सहस्र वर्ष व्यतीत हुए हैं, यह स्वायम्भुव मनु की तिथि निश्चित करते समय, सिद्ध किया जायेगा।

## अनेक बार जीवसृष्टि एवं प्रलय (कल्प=सर्ग और प्रतिसर्ग)

पृथिवी पर अनेक बार उष्णयुग या हिमयुग व्यतीत हो चुके हैं, जिनमे अनेक बार आंशिक या पूर्ण जीवसृष्टि नष्ट हुई और पुनरुत्पन्न हुई। प्राचीन साहित्य से ज्ञात होता है कि मनुष्य को केवल दो प्रलयो की स्मृति शेष है। इसमें, प्रथम महाप्रलय मे अतिदाह[3] के पश्चात् वराह (मेघ=ब्रह्मा) की कृपा से सलिलमय पृथिवी का उद्धार हुआ और स्वायम्भुव मनु ने नवीन मानव सृष्टि

१. ब्रह्मा तु सलिले तस्मिन् वायुर्भूत्वा तदाचरन्।
स तु रूपं वराहस्य कृत्वाऽपः प्राविशत् प्रभुः।
अद्भिः संछादितामुर्वीं समीक्ष्याथ प्रजापतिः।
उद्धृत्योर्वीमथाद्भ्यस्तु अपस्तासु स विन्यसन्। (वायु० ८।२,७,८)

२. ब्रह्माण्ड० (१।२।६।६-८) तथा
रामायण ११०।३-४ सर्वं सलिलमेवासीत् पृथिवी यत्र निर्मिता
ततः समभवद् ब्रह्मा स्वयंभूर्दैवतैः सह।
स वराहस्ततो भूत्वा प्रोज्जहार वसुन्धराम्।

३. युगान्ते सर्वभूतानि दग्धानि। (द्रोणपर्व १५७।१७२)

उत्पन्न की। पूर्व कल्पान्त या युगान्त मे पृथिवी के दग्ध होने पर पृथिवीवासी वैमानिक देवगण (पूर्वप्रजा) विमानो मे बैठकर दूसरे लोको मे चले गये—

चतुर्युगसहस्रान्ते सह मन्वन्तरैः पुरा
क्षीणे कल्पे ततस्तस्मिन् दाहकाल उपस्थिते।
तस्मिन् काले तदा देवास्तस्मिन् प्राप्ते ह्युपप्लवे।
तदोत्सुका विषादेन त्यक्तस्थानानि भागशः।
महर्लोकाय संविग्नास्ततस्ते दधिरे मनः। (ब्रह्माण्ड अ० ६)

"चतुर्युगसहस्र के अन्त मे मन्वन्तरो का अन्त होने पर कल्पनाश के समय दाहकाल उपस्थित होने पर पृथिवीवासी देवगण सताप से सविग्न होकर पृथिवी लोक छोड़कर महर्लोक मे बसने चले गये।"

उपर्युक्त पृथिवीवासी वैमानिक देवगण स्वायम्भुवमनु से पूर्व पृथिवी की प्रजा (निवासी) थे। वे दाहकाल का आगमन देखकर किसी अन्य ऊर्ध्वलोक मे चले गये, पुराण के उक्त सकेत का अतिरिक्त प्राक्स्वायम्भुव इन देवो का इतिहास पूर्णतः अज्ञात है। वर्तमान पुराणो मे मुख्यतः इतिहास स्वायम्भुव मनु से ही प्रारम्भ होता है, इससे पूर्व का इतिहास आज अज्ञात है।

उपर्युक्त पुराणप्रमाण से हमारे इस मत की पुष्टि होती है कि पृथिवी पर अनेक बार मानवसृष्टि और सभ्यता का उदय और अस्त हुआ था। और कुछ आधुनिक वैज्ञानिको के इस मत को बल मिलता है कि प्राणिवर्ग एव मनुष्य दूसरे ग्रह से आकर पृथिवी पर बसे और उडनतश्तरियो मे बैठकर आज भी तथाकथित अन्तरिक्ष मानव या देवगण पृथिवी पर आते रहते हैं। इस सम्बन्ध मे हम प्रसिद्ध अन्तरिक्ष वैज्ञानिक सर फ्राइड हायल का मत अपनी पूर्वपुस्तक 'भारतीय इतिहास का पुनर्लेखन क्यो ?' पृष्ठ २१ पर लिख चुके हैं। आधुनिक युग मे, इस विषय पर सर्वाधिक अनुसन्धाता प्रसिद्ध जर्मन इतिहासकार एरिचवान डेनीकेन ने अनेक पुस्तके लिखी हैं, जिनमे प्रमुख है (१) देवताओ के रथ (Chariots of Gods) और (२) प्राचीन देवो की खोज (Search of Ancient Gods) इत्यादि।

## कल्प की यथार्थ अवधि का कालमान

कल्प, मन्वन्तर और चतुर्युग के वर्तमानपाठो मे अविश्वसनीय काल क्यो प्रचलित हुए, इस भ्रान्त धारणा का यहा विस्तृत विवेचन करेंगे। परन्तु इससे पूर्वकल्प का यथार्थ वर्षमान ज्ञातव्य है।

मनुस्मृति मे स्पष्ट लिखा है कि १२००० वर्षों (चतुर्युग) का एक 'देवयुग' या 'महायुग' या 'युग' होता है—

एतद्द्वादशसाहस्रं देवानां युगमुच्यते। (मनु० १।१६)

यह द्वादशसहस्रवर्ष मानुषवर्षगणना के आधार पर थे, ऐसा पुराण मे स्पष्ट लिखा है—

तेषां द्वादशसाहस्री युगसंख्या प्रकीर्तिता।
कृतं त्रेता द्वापरं च कलिश्चैव चतुष्टयम्।
अत्र संवत्सराः सृष्टा मानुषेण प्रमाणतः।
(ब्रह्माण्ड० १।२९-३०)

पाश्चात्य लेखक ह्विटने आदि का मत पूर्णतः ठीक है कि इन १२००० वर्षों को देववर्ष मानने की कल्पना मनु की नही है[1]। यही मत श्री लोकमान्य तिलक का था[2]। अतः प्राचीनशास्त्रो के मूल वचन द्रष्टव्य हैं—

सहस्रयुगपर्यन्तम् महर्यद् ब्रह्मणो विदुः।
(गीता ८।१७)
सहस्रयुगपर्यन्तम् अहर्ब्राह्मं स राध्यते।
(बृहद्दे० ८·९८)
युगसहस्रपर्यन्तमहर्यद् ब्रह्मणो विदु·।
रात्रि युगसहस्रान्तां तेऽहोरात्रविदो जना।
(निरुक्त १४।४।१७)
दैविकानां युगानां तु सहस्रं परिसंख्यया।
ब्राह्ममकेमहर्ज्ञेयं तावतीं रात्रिमेव च॥
(मनु० १।७२)

उपर्युक्त ग्रन्थो मे यह रञ्चमात्र भी सकेत नही है कि ब्रह्मा का एक दिन जो 'सहस्रयुगपर्यन्त' होता है, वह दिव्य वर्षों मे है, जब मनुस्मृति के अनुसार देवयुग सामान्य मानुष—१२००० वर्षों का था, तब सहस्र देवयुगो को भी मानुष वर्षों का समझना चाहिए। अत. यदि 'सहस्र' शब्द यथार्थ सख्या का ही बोधक है तो 'कल्प' कुल १२०००००० (एक करोड़ बीस लाख) मानुषवर्षों का था, न कि चार अरब बत्तीस करोड (वर्षों) का। यदि इस कल्प (मानवसृष्टि) का आरम्भ स्वायम्भुव मनु से हुआ था तो इसको केवल ३२ सहस्र वर्ष व्यतीत हुए हैं, न कि दो अरब वर्ष। यही तथ्य वक्ष्यमाण 'मन्वन्तरो' की अवधि से पुष्ट होगा।

---

१. भारतीय ज्योतिष—श्री बालकृष्ण दीक्षित, पृ० १४८

२. आर्कटिक होम इन वेदाज, पृ० ३५०

## तीनसौसाठ मानुषवर्षों का

# ऐतिहासिक परिवर्तयुग—दिव्यसंवत्सरयुग और चौदह मनुओं का कालक्रम

इतिहासपुराणों के पुरातनपाठो मे स्वायम्भुवमनु से महाभारत युद्धकाल-पर्यन्त की महत्त्वपूर्ण घटनाओ का उल्लेख 'परिवर्तयुग' या 'पर्याययुग' सज्ञक अतिविख्यात कालमान मे किया जाता था। परन्तु उत्तरकाल मे इस कालमान किंवा युगमान का पुराणपाठो मे प्राय. लोप-सा हो गया तथा 'दिव्यमानुष' गणना के सम्बन्ध मे एक महती भ्रान्ति उत्पन्न हो गई, जिससे पुराणो मे 'मन्वन्तर' सम्बन्धी ऐतिहासिक गणना पूर्णत' गडबडा गई। ऐसी स्थिति मे पाश्चात्य षड्यन्त्र से अभिभूत भारत मे पाश्चात्य मिथ्याभिमानी और सच्चे इतिहासकार भी पुराणो के आधार पर प्राचीन प्राग्महाभारतकालीन कालक्रम पर यथार्थ प्रकाश नही डाल सके और अनेक विद्वान् युगो की मनमानी व्याख्या करते रहे, यथा डा० त्रिवेद ने २८ परिवर्त युगो को ६० वर्ष का मानकर मनमानी व्याख्या की। श्री डी० आर० मनकड ने चतुर्युग मे प्रत्येक (कृत, त्रेतादि) को एक सहस्र वर्ष का माना। परन्तु इन व्याख्याओ से कोई गुत्थी सुलझी नही। सत्य यह है कि इतिहास मे कल्पना या मिथ्याकल्पना से कोई समस्या हल नही होती। 'इतिहास' सम्पूर्ण पद की व्याख्या है "इति हैवमासीदिति कथ्यते स इतिहास'"— 'जो सत्य घटनाक्रम वास्तव मे हुआ था,' वही इतिहास है, शेष कल्पना— अनितिहास— मिथ्या होती है।

इन पक्तियो के लेखक ने, किसी दिव्यशक्ति की कृपा से सत्य का वरण किया और प्राचीन पुराणपाठो के घोर अन्धकार मे से 'परिवर्तयुग' का कालमान प्रकाशित किया है, जिसमे स्वायम्भुवमनु से वासुदेवकृष्णपर्यन्त महापुरुषो की तिथिया यथार्थरूप से निश्चित की जा सकती हैं। 'परिवर्तयुग' की कालगणना के रहस्योद्घाटन से पूर्व इस सम्बन्ध मे देशी-विदेशी कुछ अन्वेषको की विवशता द्रष्टव्य है—

सर्वप्रथम, इस सम्बन्ध मे, विख्यात पाश्चात्य पुराण अनुसंधाता पार्जीटर का मत आलोच्य है। क्योंकि पार्जीटर के कोई पूर्वाग्रह नही थे, वह स्वबुद्धि से सत्य की खोज करना चाहता था, सभवत इसीलिये वह कीथादि की भाति मैकालेषड्यन्त्र मे सम्मिलित नही था अत. वह प्राचीनभारतीय इतिहास के सम्बन्ध मे पुराणो के आधार पर कुछ सच्ची खोजे कर सका, तथापि विदेशी होने के कारण तथा युगप्रभाव के कारण, वह पुराणोल्लिखित यथार्थ ऐतिहासिक

कालगणना को नहीं समझ सका। २८ परिवर्तयुगो के सम्बन्ध में निम्न उद्धरण से पार्जीटर की अशक्ति और अज्ञान प्रकट होता है—

"It is unnecessary here to pursue this matter into the later fully developed theory of the Yugas and Manvantaras, wherein 71 four age periods (chaturyuga) made up a Manvantara It was a fenciful Brahmanical elloboration and one feature in it is that the present time is the Kaliage in 28th fourage period of the Vaivasvata Manvantara, so the events of traditional history were sometimes distributed among those 28 periods. Thus a pretentious passage declars—Datta Atreya as Visnu's fourth incarnation and Markandeya lived in the tenth Tretayuga (i.e in the Treta as of the 10th four age period). Mandhata as his fifth incarnation and Utathya lived in the 15th Treta, Rama Jamadagnya as his sixth and Visvamitra lived in the 19th Treta. Dasaratha's son Rama, as his seventh and Vasudeva lived in the 28th age, Vyasa as his eighth with Jatukainya and Krisna as his ninth with Brahma—Gargya lived in the 28th Dwapara. Such assignments sometimes observe some chronological consistency, often, they are erratic and in any case, being Brahmanical notions lacking the historical sense as they are unreliable." (Ancient Indian Historical Tratition, p. 179).

पार्जीटर, इस सम्बन्ध मे न तो सत्य को समझना चाहता था और न ही उसमे यह समझने की शक्ति थी, अत उसका आलोचना करना निरर्थक ही होगा। जबकि महान् वैदिक अनुसधाता और सच्चे भारतीय इतिहासज्ञ प० भगवद्दत्त तथाकथित त्रेता (=परिवर्त) युगसम्बन्धी अंश को नही समझ सके, जैसाकि उन्होंने स्वयं ही लिखा है—वायुपुराण के बहुत से त्रेता एक ही त्रेता के अवान्तर विभाग हैं। वायु के अनुसार आद्यत्रेता से लेकर चौबीसवें त्रेता तक निम्नलिखित व्यक्ति हुए—

| | | |
|---|---|---|
| दक्ष प्रजापति | — | आद्य त्रेता युग में |
| बारह देव (आदित्य) | — | आद्य त्रेता युग में |
| करन्धम | — | त्रेता युग मुख में |

| | | |
|---|---|---|
| आवीक्षित मरुत्त | — | त्रेता युग मुख में |
| तृणबिन्दु | — | तृतीय त्रेता युग में |
| दत्तात्रेय | — | दशम त्रेता युग में |
| मान्धाता | — | पन्द्रहवें त्रेता युग में |
| जामदग्न्य राम | — | उन्नीसवें त्रेता युग में |
| दाशरथि राम | — | चौबीसवें त्रेता युग में |

"कालक्रम की दृष्टि से ये लोग थोडे-थोडे अन्तर पर एक-दूसरे के पश्चात् हुए। यदि ये पृथक्-पृथक् चतुर्युगो के पृथक्-पृथक् त्रेता मे होते तो इनके मध्य मे द्वापर, कलि और सत्ययुग के अन्य महापुरुष अवश्य गिने जाते। पर ऐसा किया नही गया। अत. वायु के अनेक एक त्रेता के अवान्तर विभाग हैं''। यदि इन अवान्तर त्रेताओं की अवधि तथा आदियुग, देवयुग और त्रेतायुग आदि की अवधि जान ली जाये, तो भारतीय इतिहास का सारा कालक्रम शीघ्र निश्चित हो सकता है। हम अभी तक इस बात को पूर्णतया जान नही पाये (भारतवर्ष का बृहद् इतिहास, भा० १, पृ० १५६)।

पं० भगवद्दत्त ने अन्यत्र सहस्रबाहु अर्जुन के सम्बन्ध मे लिखा—"सहस्रबाहु अर्जुन की मृत्यु जामदग्न्य राम के हाथो हुई। पुराणो के अनुसार जामदग्न्य राम त्रेता-द्वापर की सन्धि और उन्नीसवे त्रेता मे हुआ। इन कथनो से प्रतीत होता है कि पुराणो मे एक ही त्रेता के अनेक अवान्तर विभाग किये गये है। बहुत सम्भव है त्रेता तीन सहस्रवर्ष का हो और पुराणो ने उसका १२५ वर्ष का एक अवान्तर त्रेता माना हो" (भा० इ० भा० २, पृ० १०४)

**पं० भगवद्दत्त की यह पूर्णत: भ्रान्ति है कि किसी त्रेतायुग के अनेक अवान्तर विभाग थे मूलत: यह भ्रान्ति पं० भगवद्दत्त की नहीं, यह पुराणों के उत्तरकालीन भ्रष्टपाठों से ही उत्पन्न हुई।**

## पुराणों में युगगणनासम्बन्धी महती भ्रान्ति-भ्रष्टपाठ

यद्यपि, पार्जीटर २८ युगसम्बन्धी अंश की सही व्याख्या नही समझ पाया, परन्तु युग और मन्वन्तरसम्बन्धीगणना के सम्बन्ध मे उसका यह कथन पूर्ण सत्य है—

"It is unnecessary here to pursue this matter into later fully developed theory of fourteen Yugas and Manvantaras, wherein 71 four age periods (Chaturyuga) made up a Manvantara. (p. 178)

## युगगणनासम्बन्धी भ्रान्ति के दो मूल कारण

प्राचीनमूलपुराणपाठों मे स्वायम्भुवमनु के ७१ परिवर्तयुगों और वैवस्वतमनु के २८ परिवर्तयुगों का उल्लेख पूर्ण सत्य ज्ञान था। ये दोनों अंक इस प्रकार के हैं कि वे मिथ्याकल्पना नही हो सकते, परन्तु उत्तरकालीन पुराण प्रक्षेपकार और लिपिकर्ता 'परिवर्तयुग' के अर्थ और कालमान को भूल गये, अतः उन्होंने इस 'परिवर्तयुग' को मुख्यतः चतुर्युग समझ लिया, कहीं कहीं वर्तमान पुराणपाठों में इसी 'परिवर्तयुग' को त्रेता, द्वापर और कलियुग भी लिख मारा है। यही पुराणपाठत्रुटि पं० भगवद्दत्त की भ्रान्ति का कारण है तथा इसी त्रुटि से वर्तमान पुराणपाठों में 'मन्वन्तर' आदि का 'अयथार्थ कालमान' बढ़ा गया, जिसका इतिहास या सत्य से कोई सम्बन्ध नहीं।

# परिवर्तयुग के भ्रामकपाठों के उदाहरण

## परिवर्तयुग का भ्रान्त नाम द्वापर

व्यासपरम्परा के सम्बन्ध मे पुराणो मे यह नाम बहुधा दुहराया गया है, क्योकि अन्तिम व्यास-कृष्णद्वैपायन ऐतिहासिक द्वापर के अन्त मे हुए, अतः पूर्वव्यासो को भी द्वापरयुग मे रख दिया गया—

अष्टाविंशतिकृत्वो वै वेदा व्यस्ता महर्षिभिः।
वैवस्वतेऽन्तरे तस्मिन् द्वापरेषु पुनः पुनः।
द्वापरे प्रथमे व्यस्तास्त्रयं वेदाः स्वयम्भुवा।
द्वितीये द्वापरे चैव वेदव्यासः प्रजापतिः॥
(विष्णु० ३।३।६-१२)

इस पाठ की निरर्थकता इसी तथ्य से स्पष्ट है कि स्वयंभू ब्रह्मा और प्रजापति कश्यप किसी द्वापर युग में हुए ही नहीं, पुराणज्ञ इस बात को भली भाँति समझते हैं।

## परिवर्त का त्रेता नाम (भ्रामक)

बलिसंस्थेषु लोकेषु त्रेताया सप्तमे युगे।
दैत्यैस्त्रैलोक्याक्रान्ते तृतीयो वामनोऽभवत्॥
त्रेतायुगे तु दशमे दत्तात्रेयो बभूव ह॥
एकोनविंशे त्रेतायां सर्वक्षत्रान्तकोऽभवत्।
जामदग्न्यस्तथा षष्ठो विश्वामित्रपुरस्सरः॥
चतुर्विंशे युगे रामो वसिष्ठेन पुरोधसा॥
अष्टमे द्वापरे विष्णुरष्टाविंशे पराशरात्॥ (वायुपुराण)

अन्तिम श्लोक मे अट्ठाइसवें परिवर्तयुग को पुनः भ्रमवश 'द्वापर' कहा गया है।

युगनाम भ्रान्ति के द्वितीय कारण के कथन से पूर्व परिवर्त युग सम्बन्धी भ्रान्ति के एक तृतीय कारण का भी सकेत करेंगे। यह तृतीय कारण था कि महाभारत काल से लगभग एक सहस्र वर्ष पूर्व चतुर्युगगणना प्रचलित हो गई थी। उत्तरकाल मे 'परिवर्त युग' के ३६० मानुष वर्षों को देवताओं का एक वर्ष मानकर तथा उसकी संज्ञा 'दिव्यसंवत्सर'=(सौरसंवत्सर) होने से एक बहुती भ्रान्ति को जन्म दिया और 'परिवर्त युग' का ऐतिहासिक नाम प्राय. विस्मृत हो गया तथा चतुर्युग में ३६० का गुणा किया जाने लगा, जिससे चतुर्युग और परिवर्त युग दोनों की ऐतिहासिकता नष्ट हो गई। और ७१ परिवर्त युग के अंक को किस प्रकार चतुर्युग और स्वायम्भुव मनु के साथ जोड़ दिया गया, यह आगे स्पष्ट करेंगे।

## परिवर्तयुग का भ्रामक नाम चतुर्युग

निम्न श्लोक मे परिवर्त युग का अधूरा नाम प्रयुक्त हुआ है -

चतुर्विंशे युगे रामो वसिष्ठेन पुरोधसा।

शनैः-शनैः विस्मृति के कारण युग (=परिवर्त युग) को चतुर्युग समझ लिया गया। उदाहरणार्थ मरुत्त आवीक्षित्, वैवस्वत मनु से एकादश परिवर्तयुग (३६० × ११=३९६० वर्ष) पश्चात् हुए, परन्तु वर्तमान पुराणपाठ मे उसे एकादश चतुर्युग का एकादश द्वापर बना दिया गया—

चतुर्युगे त्वतिक्रान्ते मनोर्ह्येकादशे प्रभो।
अथावशिष्टे तस्मिंस्तु द्वापरे संप्रवर्तिते।
मरुत्तस्य नरिष्यन्तस्तस्य पुत्रो दमः किल॥

(ब्रह्माण्ड०)

जब यह भ्रान्ति दृढ़ हो गई तब चतुर्युग के १२००० वर्षों मे परिवर्त युग के ३६० वर्षों को दिव्य वर्ष मानकर उसमे परस्पर गुणा किया जाने लगा। मानुष (सौर, वर्ष को मूलपुराण पाठो मे 'दिव्य वर्ष' और परिवर्त युग को 'दिव्यसंवत्सर-युग' कहा गया था। परन्तु 'परिवर्त युग' पाठ का उत्तरकाल मे प्रायः लोप हो गया और 'दिव्यसंवत्सरयुग' (जो ३६० मानुष वर्षों का था) उसे 'दिव्यवर्ष' मान लिया गया। पुराण के निम्न पाठ मे मूलतः दिव्यसंवत्सरयुग (=परिवर्तयुग= ३६० मानुष वर्ष) का उल्लेख था—

त्रीणि वर्षशतान्येव षष्टिवर्षाणि यानि च ।
दिव्यः संवत्सरो ह्येष मानुषेण प्रकीर्तितः ॥
(ब्रह्माण्ड० १।७।१६)

यहां निश्चय ही 'दिव्यसंवत्सरयुग' का उल्लेख है, जैसा कि सप्तर्षियुग को 'सप्तर्षिवत्सर' और उसके 'मानुष'वर्षों को 'दिव्यवर्ष' भी कहा गया है—

सप्तर्षीणां युग ह्येतद्दिव्यया संख्यया स्मृतम् ॥
(वायु० ९९।४१९)

त्रीणि वर्षसहस्राणि मानुषेण प्रमाणतः ।
त्रिंशदधिकानि तु मे मतः सप्तर्षिवत्सरः ॥
(ब्रह्माण्ड०)

अत इस प्रसग—ऐतिहासिकगणनासन्दर्भ मे युग और सवत्सर तथा 'मानुष' और 'दिव्य' शब्द समानार्थक है, परन्तु उनको भिन्नार्थक समझने से ही भ्रान्ति उत्पन्न हुई ।

प्राचीन पुराण पाठों मे छः प्रकार के प्रकाश (दिव्य) युगो का वर्णन था—

१. पंचसंवत्सरात्मक युग=पंचवत्सर=५ वर्ष ।
२ षष्टिवत्सर=बार्हस्पत्ययुग=६० वर्ष ।
३. परिवर्तयुग=दिव्यसंवत्सर=३६० वर्ष ।
४. सप्तर्षियुग=सप्तर्षिवत्सर=२७०० या ३०३० वर्ष ।
५. ध्रुवयुग=ध्रुवसंवत्सर=९०९० वर्ष ।
६. चतुर्युग संवत्सर=देवयुग=१२००० मानुष वर्ष ।

स्पष्ट है 'युग' और 'संवत्सर' शब्द समानार्थक थे, अतः इसी भ्रान्ति से चतुर्युग के १२००० मानुषवर्ष दिव्यवर्ष माने जाने लगे और उनमे ३६० (वर्ष) का गुणा किया जाने लगा, तब १२००० मानुषवर्षों के चतुर्युग को ४३ लाख २० सहस्र वर्षों का 'काल्पनिक युग' बना दिया गया। पुन मन्वन्तर को ७१ 'चतुर्युग' का क्यो माना जाने लगा, यह आगे स्पष्ट करेंगे ।

## 'परिवर्तयुग' का भ्रामक नाम 'कलियुग'

वाक्य मे अधूरे प्रयुक्त नाम से किस प्रकार भ्रान्तियां उत्पन्न होती हैं, इसका सर्वोत्तम उदाहरण 'परिवर्त युग' शब्द है। पुराणो के ही उत्तरकालीन प्रतिलिपिकर्ताओं ने उसे 'कलियुग' भी बना दिया—

तदाऽप्यहं भविष्यामि गंगाद्वारे कलेर्धुरि ।
ततोऽप्यहं भविष्यामि अत्रिर्नाम युगान्तिके ।
(वायु० २३।१४४)

वायुपुराण के माहेश्वरावतारयोगसंज्ञक २३वें अध्याय में प्रमुखरूप से २८ वेदव्यासों और उनके शिष्यों का उल्लेख है। यहां पर 'मूलपरिवर्तयुग' शब्द को उत्तरकालीन वर्तमानपाठों में भ्रान्तिवश 'कलि' 'द्वापर' 'त्रेता' और 'चतुर्युग' बना दिया गया है, तथापि मूलपाठ 'परिवर्तयुग' या 'पर्याययुग' ही अधिक सुरक्षित रह गया है—

ततस्तस्मिस्तदा कल्पे वाराहे सप्तमे प्रभोः ।
मनुर्वैवस्वतो नाम तव पुत्रो भविष्यति ॥
तृतीये द्वापरे चैव यदा व्यासस्तु भार्गवः ।
चतुर्थे द्वापरे चैव यदा व्यासोऽगिराः स्मृतः ।
पंचमे द्वापरे चैव व्यासस्तु सविता यदा ।
परिवर्ते पुनः षष्ठे मृत्युर्व्यासो यदा प्रभुः ।
सप्तमे परिवर्ते तु यदा व्यासः शतक्रतुः ।
तदाऽप्यहं भविष्यामि कलौ तस्मिन् युगान्तिके ।
जैगीषव्येति विख्यातः सर्वेषां योगिना वरः ।
वसिष्ठश्चाष्टमे व्यासः परिवर्ते भविष्यति ।
परिवर्तेऽथ नवमे व्यासः सारस्वतो यदा ।
दशमे द्वापरे व्यासस्त्रिधामा नाम नामतः ।
ततोऽप्यहं भविष्यामि, अत्रिर्नाम युगान्तिके ।
त्रयोदशे पुनः प्राप्ते परिवर्ते क्रमेण तु ।
धर्मो नारायणो नाम व्यासस्तु भविता यदा ।
सुरक्षणो यदा व्यासः पर्याये तु चतुर्दशे ॥
तत्रापि मम ते पुत्रा भविष्यन्ति कलौ युगे ।
ततः सप्तदशे चैव परिवर्ते क्रमागते ।
तदा भविष्यति व्यासो नाम्ना देवकृतंजयः ।
ततस्त्वेकोनविंशे तु परिवर्ते क्रमागते ।
व्यासस्तु भविता नाम्ना भरद्वाजो महामुनिः ।
परिवर्ते त्रयोविंशे तृणबिन्दुर्यदा मुनिः ।
व्यासो भविष्यति ब्रह्मा तदाऽहं भविता पुनः ।
परिवर्ते चतुर्विंशे ऋक्षो व्यासो भविष्यति ।
तदाऽहं भविता ब्रह्मन् कलौ तस्मिन् युगान्तिके ।
पंचविंशे पुनः प्राप्ते परिवर्ते यथाक्रमम् ।
वासिष्ठस्तु यदा व्यासः शक्तिर्नाम भविष्यति ।

षड्‌विंशे परिवर्ते तु यदा व्यासः पराशरः ।
सप्तविंशतितमे प्राप्ते परिवर्ते क्रमागते ।
जातूकर्ण्यो यदा व्यासो भविष्यति तपोधनः ।
अष्टाविंशे पुनः प्राप्ते परिवर्ते क्रमागते ।
यदा भविष्यति व्यासो नाम्ना द्वैपायनः प्रभुः ॥

उपर्युक्त वायुपुराणपाठ मे मूलपाठ पर्याप्त सुरक्षित है। ऐतिहासिक तथ्य प्रकट है कि क्रमशः प्रत्येक 'परिवर्तयुग' मे एक 'व्यास' का प्रादुर्भाव हुआ, वही व्यास अपने युग का 'राष्ट्रकवि' या महर्षि था। मूलयुग का नाम 'परिवर्तयुग' ही था। शनैः-शनैः पाठभ्रंशता उत्पन्न होने लगी और 'परिवर्तयुग' की संज्ञा कही 'द्वापर' कही 'कलि' और कही 'त्रेता' तथा 'चतुर्युग' बना दी गई। जब 'परिवर्त-युग' को 'चतुर्युग' बना दिया गया तो समस्त ऐतिहासिक गणना काल्पनिक बन गई।

उपर्युक्त वायुपुराण सन्दर्भ से स्पष्ट है कि परस्पर व्यासो मे लाखो या करोडो वर्षों का अन्तर नहीं था, न ही उनके मध्य मे कोई कृतयुग, त्रेता या द्वापर या कलियुग थे। प्रत्येक 'व्यास' अपने 'पूर्वव्यास' का शिष्य था। निश्चय ही उनकी आयु दीर्घ थी—अनेक शताब्दिया, वह आयु लाखों या करोड़ों वर्षों की नही थी। उदाहरणार्थ चतुर्थव्यास बृहस्पति आंगिरस, तृतीय व्यास उशना भार्गव (शुक्राचार्य) के शिष्य थे। पचम व्यास—विवस्वान्, चतुर्थ व्यास बृहस्पति के शिष्य थे। षष्ठ व्यास वैवस्वत यम— अपने पिता विवस्वान्—पंचमव्यास के शिष्य थे। सप्तम व्यास शतक्रतुइन्द्र, षष्ठव्यास वैवस्वतयम के शिष्य थे। यही परम्परा २८ युग (परिवर्तयुग) पर्यन्त कृष्णद्वैपायनव्यास तक चलती रही और व्यास पीढ़ी-दर-पीढ़ी होते रहे। अतः गुरु-शिष्य या पिता-पुत्र मे चतुर्युग (१२००० वर्ष या ४३२०००० वर्षों) का अन्तर मानना कितनी भ्रष्ट, धृष्ट एवं असत्य कल्पना है, इसको कोई भी बुद्धिमान् व्यक्ति सोच सकता है।

अतः प्रत्येक व्यास एक परिवर्तयुग (३६० मानुषवर्ष) में हुआ न कि चतुर्युग मे, जैसी कि वर्तमानपुराणपाठों से मिथ्याधारणा बनती है। प्रजापति कश्यप या उनके पौत्र वैवस्वत मनु से पाराशर्य व्यास तक २८ परिवर्तयुग (३६० × २८ = १००८० वर्ष) व्यतीत हुए।

## एकसप्ततिपरिवर्तयुग और स्वायम्भुवमनु का समय

### परिवर्त या परिवृत्त ? (पाठत्रुटि)

यह परिवर्त युगगणना स्वायम्भुवमनु से आरम्भ हुई थी, न कि वैवस्वतमनु

से। यह ध्यातव्य है कि मूलपाठ 'परिवर्त' था, उसको उत्तरकाल मे 'परिवृत्त' बना दिया गया, यथा पुराणपाठ द्रष्टव्य है—

स वै स्वायम्भुवः पूर्वपुरुषो मनुरुच्यते ।
तस्यैकसप्ततियुगं मन्वन्तरमिहोच्यते ॥ (ब्रह्माण्ड० १।२।६)

यह मूलपाठ सही माना जा सकता है, परन्तु 'परिवर्तयुग' को केवल 'युग' कह देने से अन्य पाठो मे उसे चतुर्युग बना दिया गया—

एषां चतुर्युगानां तु गणना ह्येकसप्ततिः । (वायु० ५८।११५)

इस श्लोक के साथ (वर्तमान पाठो मे) 'परिवर्त' का अशुद्ध पाठ 'परिवृत्त' भी मिलता है—

क्रमेण परिवृत्तास्तु मनोरन्तरमुच्यते ॥ (वायु० ५८।११५)
परिवृत्ते युगे तस्मिंस्ततस्ताभिः प्रणश्यति ॥
एषां चतुर्युगाना च गणिता ह्येकसप्ततिः ।
क्रमेण परिवृत्तास्तु मनोरन्तरमुच्यते ॥
(ब्रह्माण्ड० १।२।३२।११६)

लेकिन मूलपाठ 'परिवर्त' ही था, इनके साथ (आगे के) श्लोकों से भी यह सिद्ध है कि—

यथा युगाना परिवर्तनानि, चिरप्रवृत्तानि युगस्वभावात् ।
तथा न संतिष्ठति जीवलोकः, क्षयोदयाभ्यां परिवर्तमानः ॥
(ब्रह्माण्ड० १।२।३२।१२०)

सभी प्रकार विचार करने से स्पष्ट और सिद्ध होता है कि मूलपाठ 'एकसप्ततिपरिवर्तयुग' ही था, उसको पूर्वोक्त कारणो भ्रमो से 'एकसप्ततिचतुर्युग' कल्पित किया गया। निश्चय ही स्वायम्भुवमनु से पाराशर्य व्यासपर्यन्त ७१ परिवर्तयुग (३६० × ७१ = २५५६०) या छब्बीस सहस्र मानुषवर्ष व्यतीत हुए थे, यह ब्रह्माण्डपुराण (१।२।२६।१६) के निम्नपाठ मे सुरक्षित रह गया है—

"षड्विंशतिसहस्राणि वर्षाणि मानुषाणि तु ॥"

प्राचीनमूलपुराण पाठो मे ऐतिहासिक गणना मानुषवर्षों मे ही थी, जैसाकि वायुपुराण और ब्रह्माण्डपुराण मे 'मानुषवर्ष' शब्द को बारम्बार दुहराया गया है।

ब्रह्माण्डपुराण (१।२।३५।७३) के अनुसार स्वायम्भुवमनु से भगवान् प्रभु कृष्णद्वैपायन व्यास पर्यन्त ७१ परिवर्तयुग व्यतीत हुए थे। वैवस्वतमनु से पाराशर्य-व्यास तक २८ परिवर्तयुग व्यतीत हुए थे। वैवस्वत और स्वायम्भुवमनु तथा

वैवस्वत मनु में ४३ परिवर्तयुगों का अन्तर था अर्थात् लगभग सोलहसहस्रवर्ष। अतः स्वायम्भुवमनु अब से लगभग ३१ या ३२ सहस्र वर्ष पूर्व हुए। पुरानी बाइबिल में उल्लिखित स्वायम्भुवमनु (आत्मभू=आदम) और मनु वैवस्वत (नूह) की आयु सत्य प्रतीत होती है, तदनुसार आदम ९३० वर्ष जीवित रहा—And all the days that Adam lived were nine hundred and thirty years (Holy Bible, p. 9)

नूह (मनु वैवस्वत) की आयु ९५० वर्ष थी—"And all the days of Nooh were nine hundred and fifty yeais. And he died·" (Holly Bible, p. 13)

बाइबिल के प्रमाण से भी सिद्ध है कि चौदह मनुओं में परस्पर तीस-तीस करोड वर्षों का अन्तर नही था, जैसा कि वर्तमान अनेक पुराणपाठो मे यह भ्रान्ति विद्यमान है और इसको पोगापन्थी एव सब कुछ तथाकथित वैज्ञानिक मानते है और उक्त पुराणप्रमाण से पृथिवी की आयु दो अरब वर्ष बताते हैं। यह सब उक्त भ्रान्तिमय मन्वन्तरगणना का परिणाम है। स्वायम्भुवमनु का समय हमने पुराण प्रकरण से ऊपर बता दिया, अब अन्य मनुओ का समय निर्दिष्ट करते हैं।

## चौदह मनुओं का समय (कालान्तर)

पुराणानुसार स्वायम्भुवमनु से पाराशर्यव्यासपर्यन्त ७१ परिवर्तयुग (७१ × ३६० २५९२० वर्ष) या लगभग छब्बीस सहस्र वर्ष व्यतीत हुए, यह पहले ही निर्णय किया जा चुका है, इससे अन्य मनुओ का समय भी अनुमानित किया जा सकता है। चौदह मन्वन्तरो मे ९९४ चतुर्युग की कल्पना कितनी निरर्थक है, यह व्यासपरम्परा और परिवर्तयुगगणना से सिद्ध हो चुका है। इस मिथ्या-धारणा का मूल यह वाक्य था कि स्वायम्भुवमनु से महाभारतकाल तक ७१ युग (=परिवर्तयुग) व्यतीत हुए। उत्तरकालीन पुराणवेत्ताओं ने इसका यह अर्थ लगाया कि प्रत्येक मनु ७१ चतुर्युग के अन्तर से हुआ तथा अभी केवल छः मनु व्यतीत हो चुके है और सातवा वैवस्वतमनु का काल चल रहा है, लेकिन निम्न विवेचन से यह धारणा पूर्णत. निस्सार सिद्ध होगी।

पुराणो के ऐतिहासिक परिशीलन से सिद्ध होता है कि सभी चौदह मनु भूतकाल के प्राणी थे, इन मनुओ मे कोई निश्चित कालान्तर नहीं था। कुछ मनु पिता-पुत्र थे, कुछ सहोदर भ्राता थे, तो कुछ अन्य निकटसम्बन्धी। कुछ मनुओं मे परस्पर एक शताब्दी का अन्तर भी नही था—यथा चार सावर्णि सहोदर भ्राता एव स्वभावतः समकालिक व्यक्ति थे। यह आगे स्पष्ट होगा।

## गलत क्रम

वर्तमान पुराणपाठों मे चौदह मनुओं का यह क्रम प्रदर्शित किया गया है—(१) स्वायम्भुवमनु, (२) स्वारोचिषमनु, (३) उत्तममनु, (४) तामसमनु, (५) रैवतमनु, (६) चाक्षुषमनु, (७) वैवस्वतमनु, (८) सावर्णिमनु, (९) दक्ष-सावर्णिमनु, (१०) ब्रह्मसावर्णिमनु, (११) धर्मसावर्णिमनु, (१२) रुद्रसावर्णिमनु, (१३) रौच्यमनु और (१४) भौत्यमनु ।

उपर्युक्त नामों से ही पाठको एवं विद्वानो को आभास हो जायेगा कि उपरोक्त सभी मनु भूतकाल मे हो चुके थे, यथा अष्टम सावर्णिमनु, विवस्वान् के पुत्र और वैवस्वतमनु के भ्राता थे और दक्ष, ब्रह्मा (प्रजापति कश्यप), धर्म प्रजापति और उनके पौत्र रुद्र आदि सभी भूतकालिक महापुरुष थे और परस्पर इनमें सम्बन्ध भी था, यथा कश्यप (ब्रह्मसावर्णिमनु) दक्ष प्राचेतसमनु के जामाता और शिष्य थे, धर्म प्रजापति रुद्र के पितामह थे और दक्ष तथा कश्यप के समकालिक थे और इनके भविष्यकालिक होने का प्रश्न ही उत्पन्न नहीं होता ।

## प्रारम्भिक चार मनु

प्रारम्भिक चार मनु प्रथम स्वायम्भुवमनु के ज्येष्ठपुत्र प्रियव्रत के वंशज ही थे—

स्वारोचिषश्चोत्तमोऽपि तामसो रैवतस्तथा ।
प्रियव्रतान्वया ह्येते चत्वारो मनवः स्मृताः ॥

(ब्रह्माण्ड० १।२।३६।६५)

### समय

मानव इतिहास की प्रथम सहस्राब्दी में आज से तीस हजार वर्ष पूर्व ७० परिवर्त (प्राक्महाभारतकाल) पूर्व ये चारों मनु हो चुके थे, क्योंकि चारों मनु प्रथम मनु—स्वायम्भुव के निकट वंशज ही थे । अत. मनुओ या मन्वन्तरो मे तीस करोड वर्षों का अन्तर मानना उत्तरकालीन भ्रामककल्पना है, जो ७१ परिवर्तयुग के यथार्थ कालमान की विस्मृति से उत्पन्न हुई ।

## चाक्षुषमनु का समय

स्वायम्भुवमनु के द्वितीय पुत्र मनु के ३५ परिवर्त पश्चात् लगभग द्वादश सहस्र वर्ष पश्चात् और आज से लगभग १८००० वर्ष पूर्व, दक्ष और कश्यप से लगभग दो सहस्रवर्ष पूर्व चाक्षुषमनु हुए । चाक्षुषमनु की पांचवीं पीढ़ी में आज से

लगभग १७००० वर्ष पूर्व, आदिराजा पृथु वैन्य हुए, जिनके नाम से यह भूमण्डल 'पृथिवी' कहलाया।

## दक्षादि छः मनु

चाक्षुषमनु से पूर्व पुलह और भृगु के वंश मे क्रमशः रुचि प्रजापति और भूति प्रजापति हुए। रुचि के पुत्र हुए कर्दम, जिनके ऊपर नाम रौच्य या दक्ष (आदिम-प्रथम) भी थे। कर्दम ही रौच्य मनु थे। रौच्य मनु और भौत्य मनु प्रायः स्वायम्भुवमनु के समकालिक थे। कर्दम (रौच्यमनु) के पुत्र परमर्षि कपिल थे और भौत्य मनु के वंशज वाचावृद्धसज्ञक ऋषियो को स्वायम्भुव मन्वन्तर मे बतलाया है—

वाचावृद्धानृषीन् विद्धि मनोः स्वायम्भुवस्य वै।
(ब्रह्माण्ड० ३।४।१।१०६)

कर्दम (रौच्यमनु) ने स्वायम्भुव मनु के समय मे आदिदक्ष के नाम से विपुल प्रजायें उत्पन्न की—

पूर्वकाले महाबाहो ये प्रजापतयोऽभवन्।
कर्दमः प्रथमस्तेषाम्............॥
(रामायण ३।१४।६,७)

भागवतपुराण के अनुसार कर्दम (रौच्यमनु), स्वायम्भुवमनु के दौहित्र थे। वर्तमान अनेक पुराणपाठो मे रौच्य और भौत्य मनुओं को भविष्यकालिक बताया गया है। उनको भविष्यकालिक मानना कितना निरर्थक है, यह इन तथ्यों से ज्ञात हो जाता है।

अत स्वायम्भुवमनु, स्वारोचिषमनु, उत्तममनु, तामसमनु, रैवतमनु, भौत्यमनु और रौच्यमनु (कर्दम = दक्षप्रथम) प्राय. समकालिक एव परस्पर सम्बन्धी एव निकट वशज थे और स्वायम्भुवमनु के अनन्तर, प्रथम सहस्राब्दी मे, आज से लगभग ३० हजार वर्ष पूर्व हो चुके थे, अत इनमे से कोई भी मनु भविष्यकालिक नही हो सकता।

मन्वन्तर को दीर्घकालिक परिमाण (३० करोड़ वर्ष) का मानना उत्तरकालीन भ्रष्टतम कल्पना है, जो 'परिवर्तयुग'सम्बन्धी विस्मृतिजन्य भ्रान्ति से उत्पन्न हुई। सृष्टि-इतिहास या मानव-इतिहास का ३० करोड़ वर्षवाले किसी मन्वन्तर से कोई सम्बन्ध नहीं। चौदह मनुओं मे प्रायः कुछ शताब्दियो या सहस्राब्दियों का कालान्तर था। वैसे भी करोड़ो वर्ष की घटनाओं की स्मृति मानव इतिहास में रखना पूर्णतः असम्भव है, क्योकि लगभग १८ हजार वर्षों में पृथिवी

पर हिमप्रलय या जलप्रलय होती है, और एक करोड़ अस्सी हजार वर्ष में महा-प्रलय जिसमे पृथिवीतल की समस्त जीवसृष्टि नष्ट हो जाती है, अतः पृथिवी पर लाखो या करोड़ो वर्षों का इतिहास मिल ही नही सकता। स्वायम्भुवमनु आज से लगभग ३१ हजारवर्षपूर्व हुए और उनसे पूर्व का मानव इतिहास पूर्णतः अज्ञात है।

## पांच सावर्णमनु

वर्तमान पुराणपाठों में जिन पांच सावर्णमनुओं को भविष्यकालिक मनु बताया गया है, वे परमेष्ठी प्रजापति कश्यप के ही पुत्र थे, यह वही कश्यप थे, जिनका पुत्र हिरण्यकशिपु दैत्यराज था और देवराज इन्द्र तथा विष्णु वामन इन्ही कश्यप के परमतेजस्वी पुत्र थे। अतः कश्यप भविष्यकालिक नही, तब उनके पाच पुत्र—सावर्णमनु भविष्यकालिक कैसे हो सकते है—

सावर्णमनवस्तात पंच तांश्च निबोध मे।
परमेष्ठिसुतास्तात मेरुसावर्णता गताः।
दक्षस्यैते दौहित्राः प्रियायास्तनया नृप ॥ (ब्रह्माण्ड०)

वायुपुराण (४।१००।५०।६०) मे प्रथम मेरु सावर्णिमनु को दक्ष (प्राचेतस) पुत्र रोहित का पुत्र बतलाया है—

प्रथमं मेरुसावर्णेदक्षपुत्रस्य वै मनोः।
दक्षपुत्रस्य पुत्रास्ते रोहितस्य प्रजापतेः ॥

कश्यप, प्रजापति, ब्रह्मा, स्वयम्भू, परमेष्ठी एक ही व्यक्ति के नाम थे, जैसा कि अथर्ववेद (१३।५४ सूक्त) मे स्पष्ट लिखा है—

कालो ह ब्रह्मा भूत्वा बिभर्ति परमेष्ठिनम्।
काल प्रजा असृजत कालो अग्ने प्रजापतिम्।
स्वयम्भूः कश्यपः कालात् .. ..॥

कश्यप को ही परमेष्ठी कहा जाता था, निम्न वैदिक एवं इतिहासपुराण प्रमाण द्रष्टव्य है—

(१) प्रजापतिरिन्द्रमसृजत – आनुजावरं देवानाम्।
(तैत्तिरीय ब्राह्मण २।२।१०।६१)

(२) स परमेष्ठी प्रजापतिं पितरमब्रवीत्। स प्रजापतिरिन्द्र पुत्रमब्रवीत् (माध्य० शतपथ ब्राह्मण ११।१।६।१७)

हरिवंशपुराण मे स्पष्ट लिखा है—

यं कश्यपः सुतवरं परमेष्ठी व्यजीजनत्। (हरि० १।३।९)

## तथाकथित अष्टममनु

रौहित (रोहितपुत्र) मेरुसावर्णि वैवस्वमनु के पिता विवस्वान् का अग्रज भ्राता ही था। अतः चाचा (मेरुसावर्णि) और भतीजे (वैवस्वतमनु) में कितना कालान्तर हो सकता है, यह सामान्य बुद्धि से ही सोचा जा सकता है, अतः मन्वन्तर का वर्तमान आकड़ा—३० करोड़ ६७ लाख २० हजार वर्ष—पूर्णतः गपोड़ा है, इसमें रत्तीभर भी सत्यता नहीं है। यह अतिभ्रष्ट कल्पना है, जो परिवर्तयुग सम्बन्धी विस्मृति से उत्पन्न हुई, यह हम पूर्व संकेत कर चुके हैं। अतः पांच सावर्णिमनु परस्पर भ्राता एवं समकालिक थे और इनका समय आज से लगभग १५ हजार वर्ष पूर्व था।

## दो वैवस्वतमनु

पांच सावर्णमनुओं में चार तो कश्यप के पुत्र थे और पांचवां सावर्णिमनु विवस्वान् का पुत्र एवं प्रसिद्ध वैवस्वतमनु—श्राद्धदेव का अनुज था—

मनुरेवाभवन्नाम्ना सावर्ण इति चोच्यते।
द्वितीयो यः सुतस्तस्याः स विज्ञेयः शनैश्चरः।
(हरिवंश १।९।२०)
वैवस्वतेऽन्तरे राजा द्वौ मनू तु विवस्वतः॥
(वायुपुराण)
मनुर्वैवस्वतः पूर्वं श्राद्धदेवः प्रजापतिः।
यमश्च यमुना चैव यमजौ संबभूवतुः॥ (हरि० १।९।८)

श्राद्धदेव- वैवस्वतमनु के इक्ष्वाकु आदि दश पुत्र प्रसिद्ध हैं। उनके अनुज सावर्णमनु के अन्य दो नाम—श्रुतकर्मा और शनैश्चर—पुराणों में उल्लिखित हैं।

अतः सावर्णमनु या चौदह मनुओं में कोई भी भविष्यकालिक नहीं।

मेरी खोजों से चौदह मनुओं का कालक्रम और क्रम इस प्रकार था—

१. स्वायम्भुवमनु
२. स्वारोचिषमनु
३. उत्तममनु
४. तामसमनु
५ रैवतमनु
६. रौच्यमनु=कर्दम=आदिदक्ष
७. भौत्यमनु
८. चाक्षुषमनु=चरिष्णुमनु

